जानिकैं अर्जुन लंपट जाहि निसागम नारिको[1] बेस बनाइकैं ॥
पूगिबो सीखि छली पहिलैं जिम लज्जित त्यौं तम[2]मैं तहँ जाइकैं ॥
ठानि प्रमादी महाठिगनैं नखरेसौं निरंतर प्याले पिवाइकैं ॥
संहारि[3] ताहि पटालय स्वीय अतित्वर[4] आइ परयो मिस पाइकैं ॥१०॥
लोटि कबूतर लोटनलौं[5] सु पिचंड[6]मैं व्याजके सूल प्रसारिकैं ॥
ज्यों निज प्रान प्रयान[7] जनाइ रह्यो अति आतुर[8]ह्वै छल धारिकैं॥
दीनौं स्वकीयन[9] दात्रनसौं जठरां[10]श तदीय प्रतीक[11]हि जारिकैं ॥
एक[12]ही दाहनको उपचार बन्यौं दृढ प्रत्यय[13] सत्य उबारिकैं ॥११॥
आदिम जामिनि जाम[14] गये पहिलैं पहिलैं पटु[15]कृत्य सबै करि ॥
स्वोदर[16] दाहत स्वीय सखाहु लख्यो बिधि[17]सौं बिलख्यो बिधिसौं लरि ॥
हारिकैं दाह अनंतरहू जिम अंग थकै तिम नैंन पलैं[18] औरि ॥
रीति घटी खट[19] सेस रही तब निंद लही छल[20]सिंधु वहै तरि॥१२॥
हारव[21] भो अरुनोदय होतहि स्वामिको सालक काहू हन्यौं कहि॥
स्वामिनी[22] अन्न तज्यो सुनिकैं व्रत[23] मारनहारके मारनकौं वहि ॥
साहजि कोपि तहाँ तिपलंन उठाइ फैंटा[24] जिम पुच्छ दव्यो अहि ॥

१ सन्ध्या समय स्त्री का वेश करके २ अन्धेरे में, लज्जित स्त्री के समान जाकर ३ उसीके डेरे में उसको मारकर ४ अपने डेरे में शीघ्र आकर ॥ १० ॥ ५ लोटन कबूतर के समान लोटकर ६ पेट में मिसकी पीड़ा बताकर ७ अपना प्राण जाना जनाकर ८ घबराकर ९ अपने सेवकों ने दांतुली से १० उसके पेट के ११ अवयव (हिस्से) को जलाया १२ एक जलाने का इलाज ही १३ सत्यता को बचाने का विश्वास हुआ ॥११॥ १४ रात्रि की पहिली प्रहर जाने से पहिले १५ उस चतुर ने सब कार्य किया १६ उसका पेट जलाते समय उसके मित्र ने भी देखा १७ विधि (रीति) से लड़कर विधि से रोया १८ नेत्रों की पलकें बन्द करके १९ बाकी २० उस छल के समुद्र को तिरकर ॥ १२ ॥ २१ सूर्य उदय होते ही हाहाकार शब्द हुआ २२ साहजी की स्त्री ने २३ नियम धारण किया २४ फण

उच्चरयो जंबुक१ ज्यों अरिसिंह मराइ मयंद२न भोगैं कितीमहि१३

॥ घनाक्षरी ॥

रैन२पच्छी झाला देलवारापति राघोदेव१,
आदिक उहाँ हे किते तेहु सो सुनत आइ ॥
बोले धूर्त्त चुंडाउत ३अर्जुन जुवति बेस,
४मारे होइ मोंघ तोके लेहु हमरे कटाइ ॥
हो ६हरि खिज्यो १ रु सिर ठोकर प्रहार पायो२,
सौनलागो सपथ७ उदेपुरको अपनाइ ॥
८ताके मित्र आइ तँहँ ९संध्याके सुभट सूची,
होत प्रभु कोप क्यों १०अनागसपैं हाइ हाइ ॥१४॥
साँझके अंतरही अर्जुन उदर सूल,
चालन लगे अति असाध्य न रुके बिचारि ॥
दानादिक कृत्य १०अवसानके सब कराइ,
जठर तदीप हम ११दाँत्रनसौं राख्यो जारि ॥
जाम१हु गई न राति और सब ठाँ निज १२बैं,
दाहिहु चुके तब १३मृधा तो लेहु सिरदारि ॥
१४स्वामिनीके सोदरतो सूतेसमै संभवत,
मध्यछाके कोऊ गो निसीथ१५ पीछैं खल मारि ॥ १५ ॥
हाकाभो जहाँलौं सब ताँ१६के पास हे हमहु,
दासहीके डेराहै पर्यो सो कछु सेसदम्म ॥
१७भौंनबिनु लोटत रह्यो सो सबराति भुव,

१सिंहों को मराकर ॥१३॥२रत्नसिंह के पक्षवाले३अर्जुनसिंह ने स्त्री का वेस करके ४झूठ होवे तो ५ हमारे मस्तक कटवा लो ६ क्रोध किया हुआ सिंह था और ७ सौगन ८ अर्जुनसिंह के मित्र ने ९ दोष रहित पर ॥ १४ ॥ १० अन्त समय के ११ दांतुलियों से १२ अब १३ झूठ होवे तो मस्तक कटा लो १४ आपकी स्त्री के भाई को तो १५आधी रात पीछे ॥१५॥१६अर्जुनसिंह के पास १७ विना चेत

भूलिहु न आनौं नाथ हेलनमैं[1] तास भ्रम ॥
राम[2] प्रभु ऐसैं ह्वै निरागस[3] बचिहु रह्यो,
संहरि[4] सपत्नकों दिखानों उदासीन सम ॥
भार उपकारकेसों[5] स्वामीकों नमाइ भयो,
वंचकता[1] वीरता[2]मैं तैसो को पुरोगतम[6] ॥ १६ ॥
ईस अरिसिंह सीस अवेदयो[7] आगस न,
बित्त जो लयो सो दयो दंडमैं डरि बिसेस ॥
ऐसी ठानि अर्जुन कुरावड़के चुंडाउत्त,
पायो दाह दुख न गुमायो पै प्रभु प्रदेस ॥
राघव[1] सु मारचो[8] जसवंत[2] सु बिडारयो[9] रान,
आदरयो सलूमरि[1] कुरावड़[2] जुग[2]हि एस ॥
पीछैं रान मारयो सो अंजा[10][11]नैं[2] याँ उदैपुरमैं,
वर्त्तमानमैं है अब हम्मीराख्य वसुधेस[11] ॥१७॥
द्रंग इत जैपुर कही जो दयारामद्विज,
बनि न सकी सो जसवंतसौं उचित बात ॥
सो तजि उपाय तब भेजिबे तिलक साज,
सूची कूरमनसौं दुहुँ[2]घाँ हित दरसात ॥
जैपुरपैं दिष्टि[12]नैं प्रकोप करि राख्यो जब,
यातैं माँहिं माँहिं मच्चे पंचनमैं उतपात ॥
नारव प्रतापसे बिराजैं जहाँ वंचक[13] तो,
क्यों न परैं ताही ठाम घरघर घोर घात ॥

१ अपराध में २ हे प्रभु रामसिंह ३ अपराध रहित ४ शत्रु को मारकर ५ उपकार के भार से ६ अत्यन्त अग्रणी ॥ १६ ॥ ७ अपराध नहीं आने दिया ८ उस राघवदास को मारा ९ निकाला १० बुन्दी के पति अजितसिंह ने अरिसिंह को पीछे मारा ११ हम्मीरसिंह नामक राजा ॥१७॥ १२ भाग्य १३ ठग

सबन बिगारिबेकौं राजगढवारो सोहि,
चोर१कौं लगावैं गृहस्वामि२कौं जगावैं चाहि ॥
ऐसी कछु मोहिनी मचाई कुहकेस[1] उहाँ,
जाहि बहिकावैं सो स्वकीय[2] करि मानैं जाहि ॥
फोरि[3] बहुरे१कौं बखतावर२पैं डारैं फंद,
बंधि हित ता१सौं बहुरे२को गहिबो निबाहि ॥
रानी१कौं रुठाइं नाथाउत्त२न निकारैं नीच,
तिन१सौं प्रतारैं चुंडाउत्त२न मन मुधाहि ॥१९॥
मित्र बहुरे१सौं जसवंत२की मति मुराइ,
ताहि द्वार ता१सौं नृपमाता२की मुराइ मति ॥
गूढलै निदेस ता१को बिप्र२ गहिबेकौं गढ,
माँहि रहिबेकौं गाढ कूरम बुलाइ कति ॥
राजागाँर द्वार सब ओरके कराइ रुद्ध,
गोपुर जराइ सब पत्तनके गूढगति ॥
राजाउत्त तीन३हि जलेबचोक सज्ज राखि,
जंपी काहि ज्यों न जाइ यों रह्यो प्रबुद्ध अति ॥ २० ॥
जिनमैं प्रबीर धूलाधीसै[11] रघुनाथ१ जानौं,
नंदन[12] दलेलको जो छलमनको अनुज ॥
सारसोप ईस दूजो२ बिक्रमादिनेस[13]२ सज्ज,
नाँती फतमल्लको जो रत्नसिंहको तनुज ॥

---

१ ठगों के पति ने २ उसको अपना करके ३ खुशालीराम बहोरे को फोड़कर झलाय के कुमर बखतावरसिंह पर ४ अप्रसन्न करके ५ नाथावतों से चुंडावतों को मिथ्या ही अपने मन से ताड़ना कराता है ॥ १९ ६ गुप्त आज्ञा लेकर ७ राजा के महलों के सब ओर के द्वार ८ बन्द कराकर ९ नगर के द्वार १० सावधान ॥ २० ॥ ११ धूला नगर का पति १२ दलेलसिंह का पुत्र और लछमणसिंह का छोटा भाई १३ विक्रमादित्य

तीजो३ बखतावर३ झलायको कुमर तत्थ,
मानौं लय३ लैकैं सावधान अपनैं मनुज ॥
रुद्धकरि राहकों जलेबचोकमैं ए रहे,
दीसे घोर भूसुर१के रोकिबेकों भूदनुज२ ॥२१॥
रीति सोही स्वीकरि प्रतापके पढाये रहे,
नाथाउत्त संसदके अंतर धवल धाम ॥
इनमैं पुरोग रत्नसिंह१ पुर चोमूँ ईस,
दूजो२ पुर सामोदेस नाम सुरतान२ नाम ॥
भिन्न मत केते भनैं इनकों तटस्थ इहाँ,
कोऊ चुंडाउत्तन बुलायो सूचि इहिं काम ॥
बिद्यागुरु भट्ट१कों निमित्त राखि नारवरैनैं,
रूठि पकरायो यों बहोरा कुसहालीराम ॥
पीपलदा काका सत्रुसालकों दयो लै पुब्ब,
चित्त सु बिरोध बखतावर कुमर चाहि ॥
मारिबे लग्यो व्हाँ द्विजको सो छलघात मंडि,
दुर्बचन पावक प्रयोग पाली उर दाहि ॥
बिक्रमदिनेस तब कुमर निवार्यो बदि,
मंत्री सब जानैं मर्म अबहि नमारो याहि॥
मंत्र३।१ कोस४।२ दुर्ग५।३नको यासों सब पाइ मर्म,
मारिहैं सहज पीछैं कोउक बिधि समाहि ॥ २३ ॥
माधव महीप जब जाटतैं समर जीत्यो,

---

१ ब्राह्मण के कैद करने को २ भूमि के दैत्य ॥ २१ ॥ ३ प्रतापसिंह के सिखाये ४सभा के भीतर महलों में रहे ५ अग्रणी ६ सामोद का पति ७ प्रसिद्ध तथा क्रोधी तथा निंदायुक्त ८ कारण ॥ २२ ॥ ९ खोटे वचनों रूपी अग्नि से हृदय रूपी पत्री को जलाकर १० यह ब्राह्मण मंत्री सब मर्म जानता है जिससे ॥ २३ ॥ ११ भरतपुर के जाट से

जैपुरके जोध परे धूलापाति आदि जब ॥
राव१ रु बहादुर२ उभै२ पद मिलित राखि,
एह *उपटंक पायो बिक्रम तरनि तब ॥
विप्र कुसहालीराम तामैं भो निमित्त बुध,
यातैं बीर बिक्रम सो चिंति उपकार अब ॥
मृत्युमुख पैठो यौं निकास्यो द्विज मंत्री कुल१,
धर्म२ सुद्ध व्है जो भूलिजाइ उपकार कब ॥ २४ ॥
पीछैं राजकाज पूछिबेकी बात बंध करि,
देवगढ बासिनकौं मंतु३ कछु दै दबाइ,
भाखी जो रहो तो लहो अपनैं पटाकौ भोग,
आहु न बुलायैं बिनु अंगजाकौं अपनाइ ॥
रानीको पितासौं पूछिबोहू करि तस रुद्ध,
भाख्यो पिछ्छिद्वार न बुलावहु जनक१ भाइ२॥
सूनु दुव२ रावरे न राखहु निज समीप,
संसद७ रहन देहु पंचनमैं पधराइ ॥ २५ ॥
ऐसो फंद डारिकैं नरूका रहि दूर आप,
राजकाज बाहिर जे भेदिक समस्त भट ॥
भाख्यो भूप माधव जो मंत्री निज कीनौं मुख्य,
विप्र कुसहालीराम साधैं काम नीति बट॥
राजाउत्त बंचकनैं भेदिकैं पिहितैं रानी,
मल्लिनाग मंत्रमैं जो हंत पकरयो प्रकट ॥
यातैं अंधकारमैं न रहिबो उचित अहो,
नगरतैं निकासि निवारैं द्विज भै१२ निपट ॥२६॥

---

*राव बहादुरकी पदवी १विक्रमादित्यनें पाई२कारण॥२४॥३दोष४पुत्रीको५पूछना बंध करके६पिता को और भाई को खिड़की पर मत बुलाओ७सभामें॥२५॥८नरूका प्रतापसिंह९ठगों ने१०गुप्त११चाणक्य के मन्त्र में(नीति में)१२ब्राह्मणका भय॥२६॥

राजाउत्त१ नाथाउत्त२ चुंडाउत्त३ महिँराखि,
सेसन सिखाइ यौं खुलाइ पुरके अरर[1] ॥
बाहिर निकसि स्वीयस्वीय[2] घरतैं बुलाइ
सेसँसेस[3] सुभट प्रताप रहि अग्रसर॥
रानीसौं कहायो राजाउत्त जे चहत राज्य,
तिनको भरोसा न करो ए गिनौं सत्रुतर ॥
बिप्र नय[4]पंडित जो रावरो हितहि बंछैं,
ताहि निकसावहु नतो हैं हम पापपर ॥ २७ ॥
भेज्यो जो बिदग्ध[5] मरहट्ठ१न समुह भूप,
भेज्यो जोहि मिच्छ२नके सम्मुह दै भुजभार ॥
भेज्यो अंगरेज३नके सम्मुह उचित भाखि,
तूही यह राजपद राखिवे अति उदार ॥
राजा१ भट२ सचिव३ प्रजा४ कौं थिर राखिबेको,
जाकै पन ताहि रोकैं जे जनैं पिहित[6] जार ॥
यातैं बुध[7] बिप्रकौं छुराइ करो मंत्री आप,
हाहा नहितो ब प्रतिकूल भासैं होनहार ॥ २८ ॥
फीरोजा[8]भिधान सु महावत बुलाइ फिरि,
मिच्छ राजाउत्तन रखायो राजकाज माँहि ॥
बिप्र पकरायो सो बिरोध बिसराइबेकौं,
आप टरिबैठे अब रानीतैं प्रनत[9] आँहिँ ॥
बंचक कहाइ द्विज कारातैं निकासिबेकी,
नारव प्रताप इत कृत्यमैं रहत नाँहिँ ॥

---

१ कपाट २ अपने अपने ३ थोकों के उपयोगी (उचित) सुभटों को बुलाकर प्रतापसिंह अग्रणी रहा ४ नीति चतुर ॥ २७ ॥ ५ चतुर ६ छिपेहुए जार से उत्पन्न है ७ पंडित ब्राह्मण को ॥ २८ ॥ ८ फीरोजखां नामक ६ नम्र है.

लोभिनकों प्रेरिकैं उपद्रव करन लागो,
जितनित जाके जोध लूटिबेकों चढिजाँहिं ॥ २९ ॥
बिप्र गहिबेकी पहिलैं जो लिखी बंचकनैं,
रानीपास अरजी१ हुती सो बेग निकराइ ॥
एक१ लिखि पत्र निजनामको नवन उभैर२,
पत्र कछु०याज पुर बाहिर दये पठाइ ॥
यौं लिख्यो उदंत तुमहीकों बंचि बंचकनैं,
बिप्र पकरायो लेहु प्रत्यय३ लिखित पाइ ॥
हेरि हित यातैं पुर पैठहु प्रताप हनि,
बिप्रहिं कढाइदैहैं इत हम भद्रभाइ ॥ ३० ॥
सेखाउत्त१ खंगारुत्त२ आदि कछवाह सूर,
बाहिर हुते जे पत्र ते दुतर२ लखि बिचारि॥
सेनानी हमीरदेव बंसी राजासिंह१ सान२,
उत्तेजक सूर१ सस्त्र २ पैनैं करे धक धारि ॥
बोल्यो करी कुहक प्रताप सो लखहु बीर,
डौकी कढिजैहैं अब राज्यपैं गजवपारि ॥
तातैं तुम संग हम अज्जहि अनेहतकिं,
मित्रन बिरोधी महा अधमकों डालैं मारि ॥ ३१ ॥
पत्र सु महावतकों बाहिरके पंचनमैं,
आतहि बिचार्‌यो घात नारवपैं क्रुद्ध आति ॥
पत्र राजाउत्तन पठाइ इहिं अंतरमैं,

॥ २९ ॥ १ वृत्तान्त २ ठग ने ठग कर ३ इस लिखावट को लेकर विश्वास पाओ ४ राजगढ़ के नरूका प्रतापसिंह को मारकर ५ कल्याण की रीति से ॥ ३० ॥ ६राजसिंह ने सान से प्रेरेहुए शूर और शस्त्रों को तीक्ष्ण किये ७अत्याचार करनेवाला (पापी) ८ गजब पटक कर ९ समय देखकर ॥ ३१ ॥

नारवकों नीचन जनाइ दीनी गूढ गति ॥
दूर कछु भेजि यातैं आपुनैं पिहित दूतै,
पीछे बुलवाये ख्यात दोरतजे आपप्रति ॥
आइ तिन भाखी राजगढकों लगे अहित,
राखिहो महीं तो इहाँ धरिहै नृपहु रति ॥ ३२ ॥
सोहि सुनि लैकै मुख्य मुख्य उपहार संग,
और प्रसरेंही राखि डेरन सहित एह ॥
कुंचकरि ताही निस चढिकैं प्रताप कढि,
छद्मघातै भीत छद्मी गो निज कथित गेह ॥
अयुत१०००० अनीकको अधीस राजसिंह १अरु,
सेखाउत्त१।२ खंगारोत्त२।३ है मिलि दृढ सनेह ॥
ताँकतेही तदपि रहे छद्मघातक त्यों,
पारदलों कढिगो प्रताप लै सु निधि लेह ॥ ३३ ॥
बाहिरके पंचन प्रताप कढिगो बिचारि,
सर्प१ हि गुमाइ लेखा२ कूटिबेकों सज्ज बनि ॥
मार१लूट२ धाँधाँ तिन अधिक मचाई बिप्र,
सचिव निकासिबेकों जोरकी मरोरैं जानि ॥
आये पुर चाहैं तिन्ह राजाउत्त रोकि अध्व,
पैठन नदै ए प्रतिकूल पच्छभाव भनि ॥
व्है तदपि व्याकुल प्रजा सब पुकारी हाइ,
क्यों न द्विज काढहु रे तुम१ हम२ भद्रँ तनि ॥ ३४ ॥

---

१ प्रतापसिंह को २ छिपेहुए दूत ३ जयपुर का राजा भी प्रीति करेगा ॥ ३२ ॥ ४ सामग्री ५ फैलेहुए ६ छलघात के डर से राजगढ चलागया ७ देखते ही रहे ८ पारा के समान ९ ब्रह्मा के श्रेष्ठ लेख ॥ ३३ ॥ १०रेखा (लकीर) ११ दिशा दिशा (ठाम ठाम) १२ मरोड़ (घमंड) करके१३मार्ग १४तुम्हारा हमारा कल्याण फैलाकर ॥ ३४ ॥

हाहाकार सुनि सु पिताके मत बाहिरव्है,
हेरि अवकास भगिनी[1]को गूढलै हुकम ॥
सूनु लहुरो[2] जो जसवंतको गुपालसिंह,
लैगो निज आलयसों बिप्रहिं छुराइ छम[3] ॥
ताहि सतकारसौं कितेक दिन राखि तत्थ,
ताके गेह पीछैं पहुँचायो जाइ सूरितम[4] ॥
बिप्लव[5] निवारयो तब बाहिरके पंचनपै,
पुरमैं न पैठनदै राजाउत्त सत्रुसम ॥ ३५ ॥
अरर[6] न खोलैं ए फलायके कुमर१ आदि,
औबो चहैं नारव प्रतापको बहुरि अत्र ॥
जाइ घर नारव न आयो देस१ काल२ जानि,
पापिननैं जदपि बुलायो दै प्रचुर[7] पत्र ॥
बेला तिहिं[8] प्रत्युत प्रतापको प्रताप बढ्यो,
लेख जवनेसके लहे छिति१ चमर२ छत्र३ ॥
नालकी४ नृपत्व५ त्रिहजारी२००० उपटंक आदि,
ऐसैं घर बैठैं[9] भयो भूपति अघ[10] अमत्र ॥ ३६ ॥
पहिले समय कोपि बीकानेर भूप पर,
जोर डारि माँगे साह सौंहसके दम्म[11] जब ॥
रुप्पय कितेक लक्ख दैकैं अवसेस रहे,
तिनमैं प्रमेय[12] दयो बंदी इक१बंधु तब ॥
देय[13] सेस बहुरि दये न कछु ब्याज[14] करि,
कोल टरिबेतैं यो बालिष्ट रुकिजात कब ॥

---

१ बहिन का छाने हुक्म लेकर २ रावत जसवन्तसिंह का छोटा पुत्र ३ समर्थ ४ अत्यन्त चतुर ५ राज्य का उपद्रव ॥ ३५ ॥ ६किवाड़ नहीं खोले ७बहुत पत्र देकर ८ उस समय उलटा प्रतापसिंह का प्रताप बढा और बादशाह की लिखा वट से ९ राजापन लिया १० पाप का पात्र ॥ ३६ ॥ ११ दंड के रुपये १२प्रमाण (रुपयों के प्रमाण में) १३ देने योग्य बाकी के रुपये १४ मिस करके

नाम नहिँ जान्यौं पै *कबंध जो जवन कर्यो,
सो नजीब खान सुत मान्यौं सौंपि गेह सब ॥ ३७ ॥
बीकानैर नृपको सनाभि[१] जो तजि स्ववंस,
कष्ट लहि[२] कारामैं कबंध बजिबो बिहाइ ॥
कथित नजीबखान नामक नवाब कर्यो,
पुत्र जाकौं अकथित साहको हुकम पाइ ॥
या समय ताको उहाँ चलन बढ्यो अधिक,
अयुत१०००० तुरंगनसौं बाहिनी[३]कौं अधिकाइ ॥
जैपुरके जीतिबेकौं साहको लै सासन सो,
अज्जपॅन[४] लज्ज छोरि सज्ज भयो अनखाइ ॥३८॥
केते कहैं सो सुत नजीबको नजब नाम,
सूचैं के नजीबसोही नाँ यह जनकैं नाम ॥
दावे देस दिल्लीके छुराइबेकौं सज्जि दल,
प्रस्थित भयो सो जेर जैपुर करन काम ॥
साहसौं लिखाइ दै कह्यो जो अधिकार सब,
नारव नरेसकौं बुलाइ तानैं सह साम[६] ॥
दिल्ली छिति दावी जाटसो तिहिं अधिक दैकैं,
अमल प्रतापको करायो तहाँ अभिराम ॥ ३९ ॥
संबतके एकऊन बीसम१९ सतक१०० समैं,
कतिक गये१ रु भये२ देखो नये२ राज्य कति ॥
पुराग्यापुर१ राघोगढ२ सोपुर३ नलपुरा४दि,

*जिसका नाम नहीं मालूम हुआ उस राठोड़ को यवन किया ॥३७॥ १सपिंडी (सात पीढी के भीतर का भाई) २कैद में राठोड़ पजना छोड़कर ३सेना को बढाकर ४आर्यपन की लज्जा छोड़कर ॥३८॥ १ पिता का यह नाम नहीं है ६मिलाप के साथ नरूके राजा प्रतापसिंह को बुलाकर ७ भूमि ८ प्रतापसिंह को ॥३९॥ ९ उन्नीस सौ के शतक में कितने ही राज्य चलेगये और कितने ही नये हो

अैसैं बडे१ छोटे२ घनैं विगरे प्रमत्त अति ॥
लवपुर१ अलपुर६२ ज्योंही टोंक३ जावरा४ रु,
पट्टनि५ पुरोग३ यों नये के भये भूमिपति ॥
उक्त काल नारव प्रताप इनहीमें एह,
मिच्छनकों बंचिकैं४ महीप बन्यों छद्मति ॥ ४० ॥
अल्प ग्रास याकै पहिलैं हो मंचहेरी५ आदि,
तानैं देस१ काल२ छल३ बल४के सहाय तव ॥
जोर लहि छोटे१ बडे२ बावन५२ गढन जीति,
स्वीय कीनो दिल्ली सन दक्खिन२।३ प्रदेस सब ॥
अलपुर६१ राजगढ२ तिमहि तिजारा४ आदि,
याके बसवर्त्ती७ भये सहर अनेक अब ॥
कर्मध्वज८ मिच्छ९ वा प्रतापकों सुहृद कीनों,
जैपुरकी जीतिलैन नजब रुक्यो न जव ॥ ४१ ॥
दाबे कछवाहन जितेक उत दिल्ली देस,
जीति तिन्ह जैपुर भूं जीतिबो नियत जानि ॥
मित्र बहुरातें भेदि सचिव महावतकों,
मित्र राजाउत्तन नयो जो लयो डर मानि ॥
संग तस दैकैं सब वैभव मुसाहबको,
तीनलाख३००००० मुद्रा दै उपायनकों नय तानि ॥
पठ्यो जवन सो प्रतारक जवन पास,
भाख्यो जाइ टारो भय व्हैहैं नतो छिति हानि ॥ ४२ ॥
रानी१को निदेसलै सहाय जसवंत२ राखि,

गये१ लाहोर२ अलपुर३ झालरापाटन आदि४ यवनों को ठगकर ॥ ४० ॥५ मांचेड़ी ६ अलपुर ७ आधीन ८ कमधज (राठोड़) से यवन होनेवाला ९ मित्र बनाया ॥ ४१ ॥ १० जयपुर की भूमि निश्चय ही जीतना जानकर ११ नजर करने को, नीति फैलाकर १२ ठगाई करनेवाले यवन के पास इसयवन महावतको भेजा ॥ ४२ ॥

तब राजाउत्तन महावत यों भेज्यो ताम ॥
प्रीतिपत्र भेज्यो संग यौं लिखि प्रतापप्रति,
करिये नरेस१को रु मित्रनर२को यह काम ॥
जैबोहु न भावतो महावतके गेह जाको,
सो अब समुह आइ साधिबेकौं छल साम ॥
मिलि उरलाइ एक१ गजपैं महावतसौं,
बामर२ अध बैठि लैगो मीन१ ज्यों बँडिसर२ बाम ॥
बस्त्रालय आइ तास आसन अधर बैठि,
पीछैं जाइ संग लै जँवनकौं जवन पास ॥
आन्यौं उपहार उक्त भेट सु१ कराइ इभर२,
अस्व३न समेत रु दिखाइ आगमन आस ॥
पीछे आइ भाखी यौं महावत प्रतापप्रति,
दाबे देस जैपुरके छोरहु जिम स्वदास ॥
लेहु नित्य मुद्रा सतपंद्रह १५०० नृपालपतैं,
ठहैन जिम हे प्रबुद्ध आपुनैं मिलत हास ॥४४॥
जोरि तँहँ बंचक प्रतापनैं कपट जाल,
घर बिधि ठानि घोर करन बिसासघात ॥
लोभी उक्त मानि ताकौं आगरानगर लाइ,
पिहितैं उपाय कर्यो ताहीको पुनि निपात ॥
तोप१ गज२ बाजि३ द्रव्य४ आदिक बिभव ताको,
दाबि सब राख्यो प्रतिकूलता दृढ दिखात ॥

१ तहां २ जयपुर के राजा का ३ नीचे बैठकर ४ कांटा मच्छी को उलटी लेजावै जैसे ॥ ४३ ॥ ५ डेरे में ६ गाडी के नीचे बैठकर ७ महावत को उस नवाब के पास लेगया ८ सामग्री लाया था सो ९ राजा के घर से, जिस में हे चतुर अपने मिलने की हसी नहीं होवे ॥ ४४ ॥ १० ठग ने ११ छिपेहुए उपाय से १२ उस महावत को मारडाला

ऐसेही प्रकार सेखाउत्तनके देस इत,
ओज फैल्यो तिनको मनोहरनगर आत ॥ ४५ ॥
तिनकौं दबावन१ फझावन सचिवता२ रु,
राजाउत्त कुमर चबावन३ ठहै जमराज ॥
पत्रन मिलाइ निज मोचक सुहि गुपाल,
कीनौं खुसहालीराम बहुरा लखहु काज ॥
रानीकौं मनाइ बखतावर इनन रीति,
टाटीकोसो ओट सेखावाटीको बिरचि व्याज[3]॥
बाहिरके बीर भेजिबेकौं पुरमैं बुलाइ,
सीखदैन तिनकौं सज्यो अब कपट साज ॥४६ ॥
नाथाउत्त१ निखिल समज्ज्या[4]सद्म राखे सज्ज,
चक्रपति२ खंगारोत३ ए थित जलेबचोक ॥
कुमरको काका४ बेग तबहि बुलायो वह,
घातक बिचारि इन्ह पास राख्यो ताही ओक[6] ॥
राजद्वार बाहिर बजारमैं सकल सेना५,
राखी करि सज्ज कढिजाइ तो रचन रोक ॥
सरदकीडोढी पंथ राउत्त६ पठायो सद्म,
लैन बाँधिराखी दुहुँरघाँ भारि प्रबल लोक ॥ ४७ ॥
पुरमैं अवाई यौं मनोहरपुर१ पुरोग,
पीछे लये थान सेखाउत्तन खिनौंहिं पात ॥
यातैं सेखावाटीपैं इहाँके भट१ औ अनीक२,

---

१प्रताप ॥४५॥२भ्फलाय के कुमर के चबाने को३छल ॥४६॥४लश नाथाउतों को सभा के मकान में सज्जित रक्खे ५ सेनापति ६ उसी स्थान में ७ जयपुर के महलों की डोढी का नाम ८इंदराउत जसवन्तसिंह को उसके घर भेजा ॥४७॥९ आदि १० समय पाते ही ११ सेना, सेखावतों को विजय करने को सीखलेने

आये सीखलैन उहाँ जय करिबेकों जात ॥
जासमैं कुमार[1] व्है कुमारें[2] नृपकी हजूर,
सीखलै बिगत संक आपुनी हवेली आत ॥
संसदं[3] निकेत हुते तिनतैं बिधेयं[3] साधि,
सीमातैं नृजान बैठि निकस्यो अकसमात ॥ ४८ ॥
आवत जलेबचोक अंतर कुमर एह,
कटकँअधीस राजसिंह यों दिय कहाइ ॥
आपतैं न छानी हम जात अबही पै इहाँ,
रावरो रैहस्य कछु इच्छत करहु आइ ॥
कुमर कहाइ तुम क्रमहु[6] हवेली होइ,
एतेमैं हरोल ओकं देख्यो लोक उफनाइ ॥
बाहिर बजारकीहु सुद्धि पहुँची व्हाँ सुनौं,
कुसलपिनाती आज कुसल न जान्यों जाइ ॥ ४
बेनीतक[10] आपुनों मुराइ सो सुनत बेर,
बोल्यो टेरि आवत मैं मंत्रकरिहैं अबहि ॥
चोक१ बिच चोकी२सिकता[11]को कोट छाती सम,
लोक बहु ताके द्वार मारनकों सज्ज लहि ॥
कोटतैं नृजानहिं[12] भिराइ यह पैठो कूदि,
ओरनकों छोरि ढिग लीनो राजसिंह अहि[13] ॥
पूगे संग पंद्रह१५ तदीयं[14] भट ताही पंथ,

आई है॥ १ जयपुर के बालक राजा से २ सभा के मकान में ३ उचित र्‍ साधकर ॥ ४८ ॥ ४ सेनापति राजसिंह ने ५ एकान्त चाहता हूं ६ हवेली होकर जाना ७ आगे के स्थान पर लोक बहता हुआ देखा ८ खबर ९ आज कुशलसिंह के पोते (कुमर बखतावरसिंह) का कुशल नहीं दीखता ॥४९॥ १० बिना नीति से अपना पीछा फेरना सुनते ही "डिंगलभाषा में नीति को नीत कहते हैं" जिसके साथ स्वार्थ में 'क' प्रत्यय करने से नीतक हुआ है ११ धूलकोट १२ पालखी को भिड़ाकर १३ राजसिंह रूपी सर्प को पास लिया १४ उस कुमरके वीर

कुमर सुनाई कटकेस¹ अब देहु काहि ॥ ५० ॥
काका सत्रुसाल ढिग देखि पूछ्यो आये कब,
भाख्यो तिहिं याहीबेर आयो द्रुत² हेभतीज ॥
राजसिंह भाख्यो आप क्यों यह बिगारो राज्य,
बाँर³ कब खात हाहा खेतमैं फलित बीज ॥
दिवस⁴ बिभावरी⁵ घटावत चलन देखो,
सोतो रन रावरी खटावत खलन खीज ॥
परगनाँ दाबे आठ अयुत८००००प्रमेय⁶ धर-
नीसके निदेस बिनु को करैं यों हठ धीज ॥ ५१ ॥
बल्लनादि गाम¹ तीन अयुत३००००को दाव्यो ढंग,
सोंपे भाखि भोजनकों चाकरी बिनुविचारि ॥
पिप्पलदा संटैं पंच अयुत५०००० प्रदेस पुनि
सांसन बिनांहि दाबे सासनसम सम्हारि ॥
कीलि⁷ बहुराकों⁸ दुष्ट नारवरकों मिल कीनों,
मित्र कीनों जानें सो महावत सचिव मारि ॥
बैभव धनीको दाबिराख्यो स्वीय सम्मतिसों,
को फल लहोगे अहो पापिनमैं बंट पारि ॥ ५२ ॥
बैन कटकेसको यहै सुनि कुमर बोल्यो,
अबहि सुधारो आप बिरच्यो हम बिगार ॥
काकाकी कटारी बही पीठिपैं इतेक बिच,

१ हे सेनापति ॥ ५० ॥ २ शीघ्र ३ खेत के फलेहुए बीज को बाड़ कब खाती है, दिन ४ रात में राज्य को घटाने का आप का चलन देखो आपकी यह खीज दुष्टों पर युद्ध में खटाती है ५ अस्सी हजार के प्रमाण वाले परगने राजा की बिना आज्ञा दबाये हैं ॥ ५१ ॥ ६ बिना ही आज्ञा उदक के समान रख लिया है ७ बहोरा को कैद करके ८ नरूका प्रतापसिंह को ॥ ५२ ॥ ९ सेनापति का वचन

क्रोड़[1] बखतावरको भेद्यो सहसा दुरसार ॥
प्रद्रवंत प्राननलै जैपुर चमूप[2] जब,
तीजे[3] पैंड पूगि ताकैं प्रहंत[4] कर्यो प्रहार॥
कुमर कटारी राजसिंह हिय भेदि कढी,
प्रमदा[4] कटाच्छ जैसैं छैल्लनके[5] उरपार ॥ ५३ ॥
क्रोड़ कटकेसको बिदारि पारि यौं कुमर,
बैठो चढि ऊपर निजासन तिहिं बनाइ[6] ॥
रंगि सत्रुसोनितसौं मूछनकौं भाख्यो राज्य,
जात बिगर्यो जो यौं सुधार्यो भलो अपनाइ ॥
ऊरध[1]अधर[2] ऐसैं दुहुँ[7]न बिहाय असु,
आयतिउदर्क[8] जथा उद्यम जस जनाइ ॥
सत्रुसाल पारदलौं[9] सिटाकि सिटाइ स्यार,
मारि याकौं ताहीखिन गेह गो सुंर[10] मनाइ ॥ ५४
त्यौं भट पचीस२५ इत१ उत२के परे तँहँ,
सपिंड१ असपिंड२ रु सगोत्र३ असगोत्र४ संग ॥
द्विरगुन ५० समीप संख्य[11] घायल भये दुरदिस,
आयुबल केते बचे तिनमैं अबस अंग ॥
वनिक धनिक राखि नाव धनकाज बोरि,
जियनचहैं ज्यौं मूढ नाविक पकरि संगैं[12] ॥
बिद्ध[13] बखतावर यौं पहुँचि पलावतकौं[14],

[1] भुजान्तर(छाती). [2] जयपुरका सेनापति [3] प्राणलेकर भागा तब [3] नाश करनेवाला [4] स्त्री के कटाच [5] छैलों (रसिकों) के ॥५३॥ [6] राजासिंह को अपना आसन बनाकर [7] इसप्रकार ऊपर नीचे दोनों ने प्राण छोडे [8] आनेवाले समय का फल [9] पारे के समान [10] देवताओं को मनाकर "हम ऊपर लिखआये हैं कि संस्कृत में देवता शब्द स्त्रीलिंग है परन्तु लोकरूढि के कारण पुल्लिंग लिखते हैं" ॥५४॥ [11] संख्या (गणना) [12] नाव का मस्तक पकड़कर नावड़िया (खेवटिया) रहै तैसे [13] बेधन किये हुए (घायल) होकर के कुमर बखतावरसिंह ने [14] युद्ध में भागतेहुए राजासिंह को

रंग१ राजसिंह२ राख्यो मूछ१ न कुपित रंग२ ॥ ५५ ॥
पीछैं खंगारुत्त१ न उपेत नाथाउत्त२ननैं,
चुंडाउत्त काढे अधिकार अपनौं बिचारि ॥
राख्यो मुख्यमंत्री बहुरा सो खुसहालीराम,
धीधन जो जाके पच्छ सोही दच्छ हिय धारि ॥
रानीके प्रकोष्ट निज जामिक सुभट राखि,
रैन१ सुरतान२ सज्ज सस्त्र अपनें सम्हारि ॥
पित्थल१ नरेस सह सोदर प्रताप२ पोतें,
माँहिं१तें निकासि माँहिं२ राखे अन्य मद मारि ॥५६ ॥
पावें नाहिं मिलन प्रसूं१ सुत२ परस्पर ज्यौं,
आपुनें भटन बीच भ्राता राखि यौं उभय२ ॥
करनलगे ए बिप्र सम्मतिसौं राजकाज,
राजाउत्त काढे सेस बाजी जिम हीन रय ॥
तापैं इन नारव प्रतापकौं मिलाइ तब,
द्योसा१ पुर लूट्यो दौरि अनयमैं जानि अय ॥
नगर निवाई१।२जो झलायके भटन जाइ,
जेर निज कीनौं ठानि ग्राम२।३न समेत जय ॥ ५७ ॥
कीर्तिसिंह सासक झलायको जरठ काय,
कुटिल हुतो जो अंध तैसे महापाप कारि ॥
सूनु बखतावरसो सोयो सूरसज्जा सुनि,
अंधता बढाई अब रोइरोइ बोध आरि ॥
बेगहि मरयो सो लोभतैं तिम कुल बिगारि,

॥ ५५ ॥ १ बुद्धिमान २ ड्योढी पर अपने पहरायत ३ बालक भाई प्रतापसिंह सहित ॥ ५६ ॥ ४ माता और पुत्र ५ बेग रहित घोड़ा निकाला जावै जैसे ६ अनीति में अपना भाग्य जानकर ॥ ५७ ॥ ७वृद्ध शरीरवाला ८बखतावरसिंह जैसा पुत्र ९ ज्ञान का शत्रु

ताहूको पिनाती[1] उनमत्त भयो पापपरि ॥
जाहि प्रभु[2] जानों मस्यो आपुनें समयमाँहिं,
सासक झलायसो[3] बहादुर भो नै बिसरि ॥ ५८ ॥
पीछें कतिवर्ष खोइ हाथतें झलायपुर,
आलंबनें[4] हीन लह्यो दीनलों दुख अछेह ॥
ईरखातें तबहु झलायपुरवारे द्विज,
हीन बहु मारे[1] करिडारे बहु व्यंग[5] देह[2] ॥
केही भ्रष्ट पारे जवननतें मुख थुकाइ[3],
गेरी तिनकी तिय जनंगमें[6] जनन गेह[4] ॥
मनुजको मारिबो कुतूहल पतित[7] मान्यों,
ऐसो भयो प्रथित[8] बहादुर कथित एह ॥ ५९ ॥
भावी[1][9] सो उदंत वर्तमान[2] अब भाख्योजात,
रुष्ट[10] खुसहालीराम इनकों बिगारि इम ॥
दावे बखतावर जे दावे पुनि ग्रंग[1] देस[2],
विद्यागुरु भट्ट[1] बहुरा ए जुरे एक[1] जिम[11] ॥
दोउ[2] नके नामके चलाये व्यवहार देल,
कूरम कितेकनके न रुची तथा प्रतिमें[12] ॥
पैत्ति[1][13] नमें राखे दे[2] बरूथें[14] दादूपंथि[2] नके,
सैंदि[1][15] नमें राखे दुव[2] दक्खिनी[2] अनीक सिमें[16] ॥ ६० ॥

१उसका पोता २ये प्रभु रामसिंह उसको अपने समय में मराहुआ जाना ३ वह झलाय का पति बहादुरसिंह नीति को भूलनेवाला (मूर्ख) हुआ ॥५८॥ ४बिना आधार ५ हीननासिका नकटे करदिये ६चांडाल मनुष्यों के घरों में ७उस नीच ने मनुष्यों का मारना खेल समझलिया था ८ यह बहादुरसिंह ऐसा प्रसिद्ध हुआ ॥ ५९ ॥ ९ यह वृत्तान्त आगे होनेवाला है १० क्रुद्ध [क्रोधयुक्त] ११ पत्र १२अपने सदृश होना नहीं रुचा १३पैदलों में १४सेना १५सवारों में १६समान॥६०॥

इंगलिया अंबा१ सातसहँस७००० तुरंगनतैं,
कीनौं निज आश्रित फिरंटन बिजय काज ॥
दक्खिनी चालुक्य जसवंतराव२ नाम दूजो,
बाउलाबजत सोपै सप्तिन इते७००० समाज ॥
सूचित पदाति१ सादी तंत्र निज राखि तिन,
काढि राजाउत्तनकौं लरि रु लुपाइ लाज ॥
गेरि भय पीछे लै निवाई१ भगवंतगढ२,
जैपुरको अमल जमायो रामर०१४ नरराज ॥ ६१ ॥
पिथलनरेसहिँ चढाइ ए सचिव पीछैं,
विद्यागुरु भट्ट१ अरु बहुरा२ बल बनाइ ॥
संग भट नाथाउत१ खंगारोत२ आदि सजि,
जाल जरि बिट्यो मनोहरपुर१हिँ जु जाइ ॥
पहिलैं मनोहरपुराधिप सगतसिंह१,
नाथ२ निज अंगज उपेत छोनि छक छाइ ॥
दर्प कछु कीनौं ज्येष्ठभाव कहि जैपुरतैं,
माधव महीप समै दायाँदत्व दरिसाइ ॥ ६२ ॥
तबही सगतसिंह१ नाथ२ ए पिता१ तनय२,
माधवनरेस काढे दोउरनको मदमारि ॥
अमरसर१ रु मनोहरपुर२ थान उभैर,
सीमा सह सहित छुराये छर्म डर डारि ॥
वर्तमानमैं बलि उभैर ए आइपैठे अब,
राजाकौं चढाइ लाइ मंत्रिननैं रचि रारि ॥

---

१ मरहठा जाति विशेष २ इतने ही घोड़ों के समूह से ३ हे राजा रामसिंह ॥ ६१ ॥ ४ सेना बनाकर ५ अपने पुत्र सहित ६ जयपुर से पाटवी होना कहकर ७ भाईपन दिखाकर ॥ ६२ ॥ ८ बड़ा भय डालकर

दै भय पिता१ सुत२ वे पीछे निकसाइ दये,
अमल जमायो पीछो आपुनौं जस उवारि ॥ ६३ ॥
पित्थल नरेसकी सवित्री इत व्याधि पाइ,
जैपुर असाध्य भई ताकी सुद्धि जानतहि ॥
मंत्रीद्वैरहि तासों द्वैरहि पुत्रन मिलैबो मानि,
लाये मोरि भूपतिकों २प्रत्यह प्रयान लहि ॥
३अंतेउर आपुनों प्रबंध करि द्वैरही पुत्र,
मातासों मिलाये कहि आये लाये जीति माहि ॥
तीजे३ दिन तासों तज्यो चुंडाउति काय तिम,
साधारन रीति भयो कृत्य पिछलो सबहि ॥६४॥
जाट१ जवनन२कै मच्यो यों पुर डिग्घ जुद्ध,
पूगो व्है तटस्थ तँहँ नारव पतौ१ नृपहु ॥
जैपुरके तंत्र दक्खिनी जो जसवंत२राव,
बाउलासो चालुकहु गो तह सदर्प बहु ॥
मंत्र करि बिजन पता१ रु जसवंत२ मिलि,
करट कनीनिकालौं द्वैरघाँ बनिसूचकहु ॥
मायापटु जट्ट१नतैं पिहित२ मिलाइ मन,
मिच्छ१नतैं प्रकट२ मिलेही रहे मंत्र महु ॥ ६५ ॥
मंत्री बहुरानैं तब जाइ तँहँ मिच्छनसौं,
कामाँपुर पीछो लयो मंग्यो वसु भेट करि ॥
बचन ११कलंबन प्रतापको हृदय बेधि,
आयो बिप्र जैपुर यौं लै जस दवात आरि ॥

॥ ६३ ॥ १ राजा पृथ्वीसिंह की माता २ प्रतिदिन गमन करके ३ जनाने में ॥ ६४ ॥ अलवर का राजा ४ नरूका प्रतापसिंह ५ बहुत घमंड से ६ एका… में ७ काक पक्षी के नेत्रों की पुतली के समान ८ जाटों से छाने मन मिलाकर ९ मधु[मीठे]मंत्र से ॥६५॥१० मांगा जितना धन देकर ११ वचनों रूपी बाणों

खीजि इत जुज्झत नबाब सु नजबखान,
डिग्घगढ पैठो जाइ भाजिगये जट्ट डरि ॥
सूनु लहुरो[1] जो रविमल्ल१को नवलसिंह२।२,
जट्टराज सोतो पहिलैं गो काल ज्वाल जरि ॥ ६६ ॥
पाकपंन[2] केसरी३।१ तदीय सुत पायो पट्ट,
काका रनजीत२।३कौं न भायो यह नीति क्रम॥
भावीकाल याहीतैं भयो रन भरतपुर,
दूजी२ बेर दीनों जो छुराइ अंगरेज छम[3] ॥
पीछो जयनैर इत नारव पता प्रबिसि[4],
सूझ्यो पुनि मायावी समस्तनकौं सुद्ध सम ॥
बंचककौं भायो सो दुवायो पटा बिप्रननैं,
पित्थलसौं भाख्यो स्वामि सेवक पता परम ॥ ६७ ॥
जासमैं पताको भाग्य ऐसो अनुकूल जान्यौं,
ठानैं प्रतिलोम[5]१ जोजो सोसो अनुलोम[6]२ ठाइ ॥
प्रत्युत[7] प्रमान दिल्ली१ जैपुर२ भरतपुर,
भूमि इन तीननकी लैं सुहि सुहृद भाइ ॥
मान्यौं सोहि दिल्लीको वकील द्विज मंत्रिननैं,
जंपी मिच्छ[8] कामां[9] पहिलैं ज्यौं जिन पैठिजाइ ॥
साक दंत धृति १८३२तैं सुपर्व धृति १८३३ संवतलौं ॥
ऐसे मचे जैपुर अनेक उपद्रव आइ ॥ ६८ ॥
मंत्री दुव[10]२ बहुरि चढाइकैं महीपतिकौं,
दाबी छिति लैन गये साकंभरद्रंगैं दिस ॥

---

१ ल्होड़ा [छोटा] पुत्र ॥ ६६ ॥ २ वृद्धावस्था में ३ समर्थ प्रतापसिंह ने ४ प्रवेश करके ॥ ६७ ॥ ५ उलटी वार्ता कार्य करता था सो ६ सुलटी होती थी ७ उलटा ८ मित्र ९ कामा नगर में ॥६८॥ १० सांभर नगर की ओर

मानवंस खंगारोत कतिक रहे मुरारि,
वेढ तिन्हँ बिखम रचाइ रारि धारि रिस ॥
कूरम लरे न तहाँ प्रभुके बिजय काज,
नारव मिलाइबेकी ईरखा धरैं अनिस ॥
यातैं भ्रम राखि मंत्री लै नृप निलय आये,
मान घटिबेकी जानि दोरहु ठानि कोहु मिस ॥ ६९ ॥
जैपुरको चाकर कह्यो जो जसवंतराव,
बंसमैं चालुक्य मरहट्ठ बाउला बजत॥
बिप्र दम्म लक्खन चढाइ ताके बेतनमैं,
लेखकरि मालपुरा१ टोडा२ द्वैर दये लजत ॥
ग्राम द्वै भेंटनकै जे दोउ२नकी सीमगत,
राखितिनकै ते कह्यो टारि इनकों रजत॥
सेस सब ग्रामनतैं लेहु कर सासक०है,
भूपतिकों राखि सिर स्वामिधर्मतैं भजत ॥ ७० ॥
जानी जसवंतराव साँसना यहै जदपि,
मानी इम मानी हम दिल्ली दायभागी मानि ॥
चापुरे ए करि न सकैं कछु अधिप बजे,
याहीतैं करैं ए ओट आश्रित हमहिं आनि ॥
मालपुरा१ टोडा२ असे मंदसों सम्हारि सठ,
चालुकनके जेते हमारे यह पाहिचानि ॥
अबहु अधीस कीनों मैंहि इनरको अधिप,
करिहै मदीयँ बस ग्रामनके मेरी कानि ॥ ७१ ॥

१ राजाउत २ निरंतर ॥ ६९ ॥ ३ सोलंखी ४ तनख्वाह में ५ वमराअ। ०
६ रूपा (हांसिल के रुपये) ॥ ७० ॥ ७ यह हुक्म है तो भी ८ दिल्ली के दावी
दार [बराट] करानेवाले ९ गर्व से १० मेरे आधीन ॥ ७१ ॥

दर्प्पसह दक्खिनी बिचार मन औसो बांधि,
मालपुर१ टोडा२ बस जे हे तिन कूरमन ॥
निकट बुलाइ कह्यो मैंहे तुमरोतो नृप,
जेहो तुम टोडा१ मालपुर२के निवासिजन ॥
बत्त यह सुनत न भाई मन बिप्रनके,
पक्करन लागे याहि टारनको एक पन ॥
यातें पुर टोडासौं प्रमत्त जसवंत आइ,
सैम्मद[1] बलित भारूयो एह हमरो सदन[2] ॥ ७२ ॥
औनै[3] चालुकनको सदासौं यह टोडा आहि,
औसो कहि अंद्रि पैं बनैबे लग्यो दुर्ग इक१ ॥
मालपुर१ टोडा२के प्रदेसबासी कूरम्मन,
अटकि सुनाइ भू हमारी तुम आधुनिक[6] ॥
जैपुरतें चक्कहु बुलायो जो प्रबल जानि,
करि तब सज्ज भेज्यो संग२ भट दै कतिक ॥
आयो चक्क यापर बसंतको बिडंबक व्है,
केतु१ सहकार२ पीलु१ पब्बय२ नकीब१ पिक२॥७३॥
काढ्यो जसवंतराव आतहि प्रघात[12] करि,
बदन बिगारि गयो लुट्टत सरनि[13] ग्राम ॥
बनिक१ बिरोधी प्रतिमल्ल२हिं[14] जिम बिहाइ,
कोप बालकनपैं करैं सफल कछु काम ॥

---

१दर्प से घिरा हुआ२हमारा घर ॥७२॥३ सोलंखियों का घर४है ५पर्वत के ऊपर ६ अभी के आयेहुए हो ७ सेना ८ वसन्त ऋतु का भ्रम करानेवाली होकर ९ सेना में ध्वजा है सोही आम्र वृक्ष है १० हाथी है सोही पर्वत है ११ नकीब है सोही कोयल है ॥ ७३ ॥ १२विशेष घात करके १३ मुख बिगाड़ कर मार्ग के ग्राम लूटता गया १४ जैसे, बनियां मुकाबला [सामना] करनेवाले को छोड़ कर बालकों पर अपने कोप को सफल करै तैसे

ऐसैं प्रतिबसथ झलाइ१पुर आदिनके,
इंद्रगढ२ कोटा३के रु सोपुर४के धन१ धाम२ ॥
लूटत गयो सो दुष्ट बुंदेलन देस लग,
तक्कूको भतीज बापू१ भेद्यो तँहँ जाइ तामैं ॥ ७४ ॥
ताहिसंग लैकैं आइ दोउ२न बहुरि तैसैं,
देस लूटि सोपुर१ करौली२के गढाइ दल ॥
दिल्लीकेर चाकर भए ए जाइ पीछैं द्वैरहि,
खीजे अब जैपुरपैं विग्रह बिथारि खल ॥
बेद गुन अष्ट इंदु १८३४ संबतके सुचि४ बीच,
मिच्छन मिले रु पीछैं जैपुरपैं बंधि बल ॥
हिंडोनि१ रु द्योसा२ खोहरी३के बनैं हाकिम ए,
छीनिलीनैं तीन३हि प्रदेस केही गेरि छल ॥ ७५ ॥
तीस धृति १८३० संबततैं हायन सअर्द्ध४ त्रय३,
जैपुरके देस रहे ऐसे बहु बिघ्न जब ॥
दयाराम याहीतैं पुरोहित इतेक दिन,
ताकत खिनहिं काढ जैपुर अतंत्र तब ॥
विद्यागुरुभट्ट१ बहुरा२ इन उभै६ बुधन,
उचित बिचारि आदिरीति व्यवहार अब ॥
भूँसुरके संगाहि पठायो मिथोहित८ भाखि,
सज्ज करि टीकाको बिधेय उपहार सब ॥ ७६ ॥
बेद गुन सिद्धि ससि १८३४ संबतके आद्र६ बिच,
ऐसैं व्यवहारी जन जैपुर१तैं बुंदी२ आइ ॥

१ ग्राम २ तहां ॥ ७४ ॥ ३ आषाढ मास में ॥ ७५ ॥ ४ साढे तीन वर्ष तक ५ राज्य कार्य की चिन्ता से रहित होकर जयपुर में रहा अथवा किसी के आधीन नहीं रहकर समय देखता रहा ६ पंडितों ने ७ ब्राह्मण दयाराम के साथ ही ८ परस्पर का हित कहकर ९ उचित सामग्री ॥ ७६ ॥

एक१ दंती एक१ मनिभूखन तुरंग उभैर२,
लोनैं१ सिरुपाव उभैर२ संसदैं२ निवेदे लाइ ॥
बालक नरेसकौं दिखाइ ए कथित बिप्र,
स्वीकृत कराये रीति सचिवकौं समुझाइ ॥
आन्यौं व्यवहार ताकौं अर्ब१३ सिरुपाव२ अर्प्पि,
दीनी सीख जैपुर दुहूँ२घाँ प्रीति दरिसाइ ॥ ७७ ॥
विष्णुसिंह२००१२ भूप जब बुंदीके तखतबैठो,
तबतैं पुरोहित गयोहो जयनैर तिम ॥
ऐसे बहु विघ्ननतैं अबलौं रह्यो सो उहाँ,
औविच्छिन्न बात यातैं भाखी उतकीहि इम ॥
प्रीतिको लिखाइ पत्र जैपुर महीपतितैं,
जा द्विजनैं लाइकैं निवेद्यो टीका संग जिम ॥
पीछे जुर्यो नेह पहिलैं ज्यौं दुहुँ२ओर पुनि,
साधक सुबुद्धिनतैं स्वामि हिय होत हिम ॥ ७८ ॥

॥ दोहा ॥

दयाराम इम लाइ द्विज, सब टीँकाको साज ॥
बुंदी१ जैपुर२ दुहुँ२न बिच, किय पीछो हित काज ॥ ७९॥
अति बिलंब हुव ताहि इम, सूच्यो कारन सोहु ॥
अब क्रमकारि सुनिये उचित, पहु६ उदंत पहिलोहु ॥ ८० ॥
श्रीजित किय जात्रा सफल, ज्यौं बदरी बन जाइ१॥
प्रभुको प्रथम बिवाह पुनि, सुनिये कहत सहाइ ॥ ८१ ॥

१ सुन्दर २ सभा में नजर किये ३ टीका लानेवाले को एक घोड़ा ॥ ७७ ॥ ४ निरन्तर ५ हृदय ठंडा होता है ॥७८॥७९॥ ६ हे राजा अब क्रम से पहिला वृत्तान्त सुनो ॥ ८० ॥ ७ प्रभु (विष्णुसिंह) का ॥ ८१ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टमराशौ विष्णुसिंह चरित्रे गृहीतसैन्यमेदपाटसुभटसलूमरेशराउत्तकुरावड़ेशराउत्तदेवगढ गमनस्वपराजयप्रत्यागमन१ कुरावड़ेशार्जुनसिंहमाधजीसिंध्यारयाल कच्छलघातहनन २ राजगढनारवप्रतापसिंहच्छद्मजयपुरखुशाली रामकारानिपातनखुशालीरामवधप्रवृत्तझलायेशकुमारबखतावरसिं हतात्पितृव्यशत्रुशल्यवारणा३ जयपुरनिष्कासितदेवगढेशजसवन्तसिं हनारवप्रतापसिंहभट्टविद्यागुरुकारामोक्षणा ४ फीरोजखांनाधोरण द्वाराराज्ञीमेलितसेखाउतादिज्ञातच्छलघातनारवप्रतापसिंहप्रच्छन्नप लायन ५ आक्रान्तदिल्लीजयपुरभरतपुरप्रान्तच्छलितयवनप्राप्तराज पदनारवप्रतापसिंहालवरराज्यस्थापनतत्समयकतिपयराज्यध्वंसक तिपयनवीनराज्यस्थापनसूचन ६ नारवप्रतापसिंहजयपुरागतमन्त्रि हस्तिपकफीरोजखांछलघातमारणबहोराखुशालीरामझलायेशकु-

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पूके उत्तरायणके अष्टमराशि में, विष्णुसिंह के चरित्र में, मेवाड़ के उमराव सलूमर के रावत, व कुरावड़ के राउत का सेना लेकर देवगढ जाना और वहांसे हारकर पीछा आना।कुरावड़के राउत अर्जुनसिंह का माधजी सिन्धिया के साले को छलघात से मारना २ राजगढ के नरूका प्रतापसिंह का जयपुर में ठग विद्या फैलाकर बहोरा खुशहालीराम को कैद करना और झलाय के कुमर बखतावरसिंह को खुसहालीराम के मारने से काका शत्रुसाल का रोकना ३ नरूके प्रतापसिंह का देवगढ के राउत जसवन्तसिंह को जयपुर से निकलवा कर भट्ट विद्यागुरु को कैद से छुडाना ४ फीरोजखां महावत द्वारा राणी के मिलाएहुए सेखावत आदि से छाने नरूका प्रतापसिंह का छलघात से बच कर राजगढ भागना ५ नरूका प्रतापसिंह का दिल्ली, जयपुर, भरतपुर के परगने दबाकर यवनों को छलकर अलवर का राज्य स्थापन करना और राजा का खिताब पाना, तथा इस समय कई राज्यों के नष्ट होने और कई नये राज्य स्थापन होने की सूचना करना ६ नरूके राजा प्रतापसिंह का जयपुर से आयेहुए मंत्री महावत फीरोजखां को छलघात से मारना और बहोरा खुशालीराम का जयपुर में झलाय के कुमर बखतावरसिंह को छलघात से मरवाना ७ बहोरा खुशालीराम का जयपुर में दादूपं-

मारवखताग्ररसिंहजयपुरच्छलघातहनन ७ खुशालीरामजयपुरदाढू पन्थिमरहट्टसेनासंग्रहणसेखावाटीमनोहरपुरेशदमन ८ जयपुरेशपृथ्वीसिंहमातृमरणडींगजट्टयवनरणकरण ९ जसवन्तरावबाउलार्थ जयपुरभृत्यामालपुराटोडामदानश्रुततद्दुर्गनिर्माणतन्निष्कासन १० लुण्टितजयपुरप्रान्तजसवन्तरावबाउलाबापूमरहट्टप्रान्तत्रयग्रहणजयपुरटीकाबुन्द्यागमनवर्णनं पञ्चमो मयूखः ॥५॥ आदितः ॥३५५॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

तातैं सक चोतीस३४ तक, बंदि जैपुरकी बात ॥
अब बत्तीसम ३२ अंतमैं, जुंहि क्रम बरन्यो जात ॥ १ ॥

॥ घनाक्षरी ॥

उक्त दुव२ कामनमैं एक१ करि बिप आपो,
तोलों इकतार उतकोहि बरन्यो उदंत ॥
यातैं कह्यो जात मुरि पिछलो उदंत अब,
ऐसैं सार्क दंत धृति १८३२ हायनको होत अंत ॥
व्याधि तिहिंबेर सुखरामकै कछुक बढ्यो,
सो मिट्यो तहाँलों रहि श्रीजित परम संत ॥

थियों को और मरहठों की सेना का नौकर रखना और सेखावाटी में मनोहरपुरवालों को दंड देना ८ जयपुर के राजा पृथ्वीसिंह की माता का और डींग में जाटों और यवनों का युद्ध होना ९ जशवन्तराव बाउला को जयपुर की तरफ से तनखाह में मालपुरा और टोडा देना और उसको वहां गढ बनवाते देखकर निकालना १० जशवन्तराव बाउला और बापू मरहटे का जयपुर के राज्य को लूटकर तीन परगने दबाना और जयपुर से बुन्दी टीका आने के वर्णन का पांचवां ५ मयूख समाप्त हुआ ॥५॥ और आदि से तीन सौ पचावन ३५५ मयूख हुए ॥

१ कह कर २ बड़ी बुन्दी का इतिहास ॥ १ ॥ ३ वृत्तान्त ४ विक्रम के शाक के

चैत्र१ बदि छट्ठी६ दिन आश्रमतैं आप चढ्यो,
अच्युत बदरिकेस अर्चनकों मतिमंत ॥ २ ॥
जैपुर नगर जात तुल्यपन१ रीति जिम,
पित्थल नरेस आइ सम्मुह अवधि पर ॥
ओन निज लैगो तहाँ आँजिनपैं२ बैठो भिन्न,
श्रीजित निहारेहू तपस्वीनमैं अग्रसर ॥
पच्छिम३१५ प्रयानसैं निबाही जैसे जोधपुर१,
ऐसैं सब रीति इहाँ न्यारी साधि जैनगर२ ॥
कास तास साखापुर३ बदनपुरेमैं रह्यो,
पीलु४१ इय आदिकन राख्यो उपदा५ प्रकर ॥ ३ ॥
केहीबेर पित्थल१ प्रताप२ तैं मिलाप कीनों,
ओज अधिकार रह्यो वृत्ति६ राजसी रहित ॥
आपुनों पुरोहित हुतो व्हाँ दयाराम वह,
आयो अरु ज्यों बन्यों सुनायो हित१औ अहित२ ॥
संबत बिबुध धृति१८३३ सम्मित लगत७ समा,
सानुकूल राखि मन सबको कृपासहित ॥
चैत१ सित २ छट्ठी६ दिन बदनपुरा१ तैं चढि ॥
संबसथ कूकस२ मुकाम बिरच्यो महित ॥ ४ ॥
वंस बलभद्रकेमैं कूरम जहां बिदित,
अबिदित९ नाम अचलोर३ दंग अभिधान ॥
कीनैं तहँ श्रीजित मुकाम अरु कूरमकी,
भेटमैं कटारी एक१ राखी होत हठ भान ॥

॥ २ ॥ १ बराबर की २ मृगचर्म पर जुदा बैठा ३ नगर के बाहर का पुरा ४ हाथी ५ भेट का समूह ॥ ३ ॥ ६ रजोगुण की (राजाओं की) वृत्ति बिना ७ सम्वत् ८ ग्राम ॥ ४ ॥ ९ जिसका नाम नहीं मालूम है

सुद्धि तँहँ आई यौं रुहिल्लन निकर सज्जि,
मग्गमैं उपद्रव मचाइराख्यो मनमान ॥
पहिलैं नजीबदोला मंत्री सुत वारे पच्छ,
पत्थरगढहिँ लै तहां ए लरे अतिमान ॥ ५ ॥
भूतकालमैं तब रुहिल्लनसौं साह भीत,
पुरम्मा१ लखनेऊ२ कलकत्ता३को सहाय पाइ ॥
बिरचि मघात अतिपात सत्त्र ब्रातनके,
जीत्यो साह आलमनैं पत्थरगढ सु जाइ ॥
जाबितै१खाँ नामक रुहिल्ला व्है पराजित जो,
उक्त गढ छोरि पस्यो साहके पपन आइ ॥
उक्तगढ १ आमिला२ बरैली ३ ए रुहिल्लनके,
लीनैं लखनेऊपति साहसौं मन मुराइ ॥ ६ ॥
पै जो लखनेऊ पति आमिला२ जबहि१जीत्यो,
कैद तस ३सासक रुहिल्लाको कुटुंब करि ॥
ताकै इक१ कन्या ही सु बलसौं पकरि तब,
डारि निज गेह परलोकतैं न नैंक डरि ॥
कन्यानैं मिलन काल राखि छुरिका कितहु,
धार खर१ जारकै धकोई बस्तिदेस धरि ॥
सोतो हनी तबहि रुहिल्लेकी सुता सु सठ,
मास तीन३ पीछैं सो नबाबहु गयोहि मरि ॥ ७ ॥
राम२०१४ प्रभु देखो कुलनारिनकी कैसी रीति,
जैसी अहो आधुनिक नरन न राखीजात ॥
जोबन गिन्यों न१ गिन्यों एक१ पतिमान२जानैं,

१ रुहिल्लों का समूह सजकर ॥ ५ ॥ २ मयूखों के समूहों के ॥ ६ ॥ ३ पति (हाकिम) ४ तीक्ष्ण धारवाली ५ नलों (पेडू) में ॥ ७ ॥ ६ इस समय के

जीवन गिन्यो न३ ज्यौं बिलासिबो बिभव ब्रात४ ॥
मात१ पिता२ दै जिहिं सुहि पति उचित मानि,
ओरनकौं इंद्रलौं बिडारैं सील अधिकात ॥
वाह जवनीकौं फैजाबाद१ लखनेऊ२ ईस,
गंजि रु गिरायो पै न रंजि रु भिरायो गात ॥ ८ ॥
बांधी लखनेऊ१ राजधानी तजि फैजाबाद२ ॥
नारीहंत कथित नबाबकेर सोहि सुत ॥
बैठो वा पिताके पाट पै न तैसो भाग्य बल,
जासौं नई दाबी सो गई भू१ छूटि कीर्ति२ जुत ॥
दाब्यो पहिलैं जो पुर कासिका१ प्रमुखं देस,
आयो पहिलैं सो अंगरेज़८नके हाथ उत ॥
यातैं पर्‌यो मंद लखनेऊको प्रताप अब,
लागो पुनि लुंटक रुहिल्लनको दाव द्रुत ॥ ९ ॥
जीवतहो नोलसिंह जट्टन अधीस जब,
खीजि तब साह मीरबखसी नजीबखान ॥
जूझि जिहिं मुगल स अंह६ समा७ जट्टनतैं,
पँट्टन छुराइलयो आगरा बल्ल प्रधान ॥
जट्ट नोलसिंह१ मर्‌यो भ्राता तब रनजीत२,
काका ब्रजेन्द्रादिकबहादुर३ गहि कृपान ॥
नोलसुत केसरी कुमार बय ठानि नृप,
हंकि पुर डिग्घ१आये कुंभेर२ को करि हान ॥ १० ॥

---

१ समूह २ मुसलमानी राजधानी फैजाबाद और लखनेऊ के पति को मार कर प्रीति से शरीर को नहीं भिड़ाया उसको वाह (प्रशंसा) है ॥ ८ ॥ ३स्त्री के मारनेवाले ४ काशी आदि देश ५ लुटेरे ॥ ९ ॥ ६ छेह वर्ष ७ १स्तान [ पुर ] ८ ब्रजेन्द्रबहादुर ॥ १० ॥

कुंभेर१हिं भेज्यो गढ डिग्ग२ सन पीछैं काढि,
पंचननैं जट्ट रनजीत जानि द्रोह पर ॥
तब हो रुहिल्ला१एक जट्टनके आश्रितहु,
ताको चढ्यो मासिक परयो सो बहु काल तर ॥
जानि बहिक्रावत रुहिल्लानैं पलटि जब,
निज बस कीनौं जीति डिग्ग तिनको नगर ॥
एक तस दुर्गसैं सक्योन करि सो अमल,
तामैं हुते जट्ट जे रहे ते रुपि धीर धर ॥ ११ ॥
काढ्यो डिग्गतैं१ जो रनजित्त१ सोहो कुंभेर१हि,
तासौं मिल्यो बाउला जो जसवंतराव२ तब ॥
वा खिन रुहिल्लापैं अचानक दुहु२न आइ,
दीनौं रतिवाह दल गेरि दलपैं गजब ॥
दुर्गकेहु जट्टननैं ताही खिन दाव देखि,
आइ गढ बाहिर चखाये आसि बाढ अब ॥
भीत दुहुँ२घातैं छोरि सकल रुहिल्ला भज्यो,
संगी भट तीनसै३०० बचे जे भजे संग सब ॥ १२ ॥
लीनौं जसवंत जो रुहिल्लाको बिभव लूटि,
पंचदस१५ पीलु१ संप्ति२ अष्ठतीस अग्ग सत ॥
सस्त्र३ बस्त्र४ भूखन५ खजानौं६ तोपखानौं७ सब,
जट्टन जहर जारि सो सही मतानुमत ॥
सो तिन बिडारि दयो बाउला छली समुझि,
आइ तब जैपुर रह्यो वह गरूर गत ॥

॥ ११ ॥ १२ ॥ १ हाथी २ एकसौ अड़तीस घोड़े ३ एक दूसरे की सलाह के साथ अर्थात् अभिप्राय और अनुज्ञा सहकर ४ निकाल दिया ५ घमंड रहित

मालपुर१ टोडा२ ताहि वेतनमैं[1] पीछैं मिलो,
बात इतनीसी रही पहिले प्रसंग बेत[2] ॥ १३ ॥
सो खिल कही अब रुहिल्लन प्रसंग संग,
इत सिख जट्ट बढे नानक मत अधीन ॥
आजि[3] तिन जीति लवपुर१[4] मुलतान२ आदि,
कोटि रिपु कही पंज[5] आबमैं अमल कीन ॥
जाबितखां जो कह्यो रुहिल्ला तानैं अब जाइ,
आनैं सिख जट्ट इत लूटनके लोभ लीन ॥
दिल्लीके समीपलग पच्छिम३।५ दिसाको देस ॥
निखिल दबाइ लयो तिननैं तब नवीन ॥ १४ ॥
जट्ट१ रु रुहिल्ला२ मार१ लूट२हिं मचाइ जब,
पंथ प्रसरावत उपद्रव खिनहिं पाइ ॥
क्रेता[6] रुकिबैठे व्यवहारक बनिजकार,
क्रेपलैकैं[7] कोहू जोर रहित सकैं न जाइ ॥
श्रीजितनैं सो सब उदंत[8] अचलोर ३ सुन्यौं ॥
ताके पति कुम्भहु दयो यह सब जताइ[9] ॥
जन अवरोधक लै संग न उचित जैबो,
अैनैंनमैं[10] चैन न उपद्रवन अधिकाइ ॥ १५ ॥
श्रीजित कह्यो नाँ अवरोधजन मुख्य संग,
लाये कछु दासीजन तित्थन[11] समुझि लाह ॥
पीछो अब तिनको पठैबो व्है न लैलै पनैं[12],
चिंति जिन्हैं आइ तिन्हैं साधिबो धरत चाह ॥

१ तनखाहमें २ पहिले प्रसंगवाली वार्तामें ॥ १३ ॥ ३ युद्ध ४ लाहोर ५ पंजाबमें ॥ १४ ॥ ६ खरीददार ७ बेचने की वस्तु ८ वृत्तान्त ९ जनानेके लोग १० मार्गोंमें ॥ १५ ॥ ११ तीर्थों का लाभ १२ नियम ले लेकर

*उज्झीहै न बरन अहंता तीजे३ आश्रममैं,
२राह रन ह्वैहैं सिर१ देह२नकौ दुव२ राह ॥
पीछैं पर सत्थ इष्ट साधहु अभय पाइ,
अब तँहँ कोन गोन करिहै सह उछाह ॥ १६ ॥
ऐसैं मधु१ मासकी बलच्छ१ दसमी१०के अँह,
श्रीजित पयान कीनौं उक्त अचलोर३ सन ॥
पंथ दरकुंचन मनोहरपुर४ पधारि,
भामरा५ पयागपुर६ लंघत भो धीरधन ॥
कोटफूतली७ त्यौं साहजिहांपुर८दै मुकाम,
राह रहि चोबारा९ रु रेवाड़ी१० प्रबीनपन ॥
राध२ बदि२ चोथी४ रविबार१ कौं रह्यो सो बहा-
दुरगढ११ जाइ लंघि बीचको बिखम बन ॥ १७ ॥
मिलन बहादुरगढेस११ ताजमुहुम्मद१।३,
एक१ कोस अवधि नबाब जो समुह आइ ॥
निष्कपटता१ सौं नम्रता२ सौं त्यौं निहोर३नसौं,
पहिलैं प्रसन्न लैगो स्वीय६सद्म पधराइ ॥
भूति अनुरूप वस्तु बिबिध निवेदे भेट,
श्रीजित न राखे नृप राखैं यहै दरिसाइ ॥
ताहूनैं कह्यो तब उपद्रव निचितं औन,
दासीजन यातैं इहाँ राखहु हित दिखाइ ॥ १८ ॥
ईस अचलोर३ को कह्यो जो तिहिं कूरम२सौं,
पहिलैं कही सौं त्यौं ह्यां नबाब मित्र प्रकटि ॥

*वर्ण(क्षत्रिय)पन का अहंकार नहीं छोड़ा है१वानप्रस्थपन में२मार्ग में युद्ध होगा तो मरेंगे ॥१६॥३चैत्र सुदि४दिन५वैशाख बदि ॥१७॥ ६अपने घर ७ अपने ऐश्वर्य के सदृश८राजा होवै सो रखते हैं अर्थात् हम वानप्रस्थ हैं९मार्ग में भय॥१८॥

यात्रा जट्ट के गढ१२ मुकाम पंचमी५ विरचि,
अर्कजा लघाई१३ घट्ट छट्टी६ रह्यो गम्य अटि ॥
राध२ वदि२ सप्तमी७ कलिंदतनयाकों राति,
पारजात सहसा तपहुत तुसार पटि ॥
अध्वसों डिगाई नाव वढिकैं सलिल ओघ,
एक१ कोस अवधि रुकी जो निट्ठि निट्ठि रटि ॥ १९ ॥
उच्च थल वालुकाको नाव अवरोध अरि,
श्रीजित विताई रत्ति सकल उहांहि यह ॥
प्रात निज संगिनमैं पेलतीर१४ पुगि रहे,
ताहिन मुकाम कीनों अष्टमी८ अनेह तह ॥
करत प्रयान चढि प्रातहि नवमि९ काल,
जलद अकाल कीनी वृष्टि करकानं जह ॥
यातैं सेढकोस११हि लुवारी१५ लों पहुँचि आप,
ताही ग्राम रहे तव संगिन समाज सह ॥ २० ॥
दसमी१० दिवस व्हांतैं जाइरहे जावदल१६,
एकादसी११ घोस रहे सामलीसहर१७ आइ ॥
हीरासिंह नाम सिखको जह अमल हुतो,
पंथ मिलि तासौं तह आदर उचित पाइ ॥
ज्वालापुर१८ होइ राध२ असित२ चउद्दसि१४ ज्यों,
इंदुसुत१३ वीर गये गंगाद्वार१९ उमगाइ ॥

१ जाने योग्य स्थानों में गमन करके २ जमुना नदी के परली तरफ जाते समय ३ धूप से बरफ पिघलकर पानी से नदी भरगई ४ मार्ग में ५ पानी का समूह बनकर ॥ १९ ॥ ६ रेत के ऊंचे स्थल पर ७ लग कर नाव रुकी ८ समय ९ मेघ ने बिना समय १० ओलों की वृष्टि की ११ डेढ़ कोस ॥ २० ॥ १२ वैशाख वदि १३ बुधवार

ठानि पंच५ बासर मुकाम तिहिँ पुराय ठाम,
साधे न्हाँन१ दान२ श्राद्ध३ आदिक बिधि सुहाइ ॥२१॥
चंद्र२ सित१ राध२की चउत्थी४ दिन ह्वाँ तैं चढि,
मग्गबिच तीर्थ भीम ओडारक२० नाम मानि ॥
साधि तँहँ न्हान१ दान२ थान तिहिँसौं समीप,
उचित मुकाम दीनौं करखडी२१ ग्राम आनि ॥
श्रीनगर भूपति प्रमार जो ललितसाहि,
ताको हो अमल तिहिँ ठां वह मुकाम ठानि ॥
कुंच करि ह्वाँ तैं रहे जाइ तिम हृषीकेस२२,
रथ१ हय२ आदि राखे जत्थहि उचित जानि ॥ २२ ॥
ह्वाँ तैं नरजान[२] बैठि तपोबन२३ तीर्थ होइ,
गंगा न्हान१ दान२ करि रहे शिवपुरी२४ ग्राम ॥
व्है डुंगरगाढ२५ ग्राम२५ त्यौं ब्रह्मनकोटी२६ होइ,
कीनैं बद्रियाकीकोह२७ नाम ठाँ निज मुकाम ॥
आयो एक१ कोस सन संगमैं सलिल उहाँ,
छोटी करि ह्वाँ तैं जानि सैलन सरौंनि[३] छाम ॥
संगी जन यातैं दूरदूरलौं चलाय सब,
श्वेत१ राध२ दसमी१० जहाँ दिन रहत जाम ॥ २३ ॥
प्रद्यौतन[४]१ बार चढि अद्रि मनभंग२८ पर,
कोस तीन३ अंतर मुकाम राजाखाल२९ किय ॥
पंद्रह१५ दिवस राखि तत्थहि मुकाम पुनि,
ज्येष्ठ बदि२ दसमी१० जहाँ तैं चंद्रकौं चलिय ॥
त्रिपथगा[५] धारा३० एक१ झूला करि लंघि तिस,

१ दिन ॥ २१ ॥ २२ ॥ २ पालखी पींजस में ३ पर्वत तंग रस्ते में ॥ २३ ॥ ४ रविवार ५ गंगाकी

दूरकछुधारादुव२ संगम३१ मिलाने किय ॥
सोही देवआदिक प्रयागनाम तित्थ सुभ३,
सेयो दिन तीन३ रह्यो श्रीजित ऽहाँ पुण्य प्रिय ॥२४॥
नाम दुव धारन भागीरथी१ अलकनंदा२,
ऐसैं रहि दोउ२नके संगम३१पैं तीन३ अह ॥
मुंडन१ रु न्हान२ दान३ आदिक सविधि मंडि,
तित्थगुरु केसोराम कीनौं धन पात्र४ तह ॥
पीछैं लंघि सुक्र३ वदि२ भूत१४ गुरु५ वार पर,
उक्त जो अलकनंदा३२ झूला करि ऽहां असह ॥
रानीबाग३३ नाम ग्राम बिरचि मुकाम रहे,
श्रीनगर सासक सो जानी बात जान जह ॥२५॥
सो नृप ललितसाहि आवत समुख सुनि,
इततैं कहाइ आइहोतो हम मिलि हैं न ॥
तानैं तब आपुनौं अमात्य जो परमपति१,
नित्यानंद२ सेनानी२ ए भेजे अभिमुख ऐन ॥
सेना द्वैहजार२००० उभै२ इम जु समुख आइ,
श्रीनगर३४ लेगये निहोरन सिविर सन ॥
श्रीजित कहाई इम श्रीनगर सासकसौं,
तबहि मिलैं जो नृप मानि मिलो हमतैं न८॥ २६ ॥
अभ्यागम१ अभ्युत्थान२ आदि करिबो न कहि,
श्रीनगर भूप पहिलैंतो लई मानि सब ॥
श्रीजित पधारत नृजानकौं तजत समै,
जत्थहि मिल्यो सो आइ भूपति प्रमार जब ॥

१ मुकाम २ देवप्रयाग ३ तीर्थ ॥ २४ ॥ ४ दिन ५ ज्येष्ठ ॥ २५ ॥ ६ मार्ग में सन्मुख भेजे ॥ २६ ॥ ७ सन्मुख आना ८ ताजीम देना

संसद[1]मैं जात एक१ आसन प्रसभ[2] साह्यो,
तदपि न मानि भिन्न बैठो निज पीठ[3] तब ॥
अधिप प्रमार पुनि श्रीजित सिविर आयो,
सोहि तब साधि रु उहाँतैं भयो कुंच अब ॥ २७ ॥
सुक्र३ सुदि२ दूजी२ तिथि चाले श्रीनगर३४ सन,
सो३२ अलकनंदा३५ आई बहुरि जवी[4] सलिल ॥
ताकौं लंघि झूला करि पार गये श्रीजन तो,
ओलीतीर[5] स्वीय संगी पुरुख रहे अखिल ॥
तिनकी इरोलवारे[6] झूलापैं चढे तबही,
तूटी इक१ घाँकी[7] तंति नढ्ढून[8] बचीन तिल ॥
पै जे लई पकरि समीपके नरन संघ,
यातैं जन आरोही[9] कहे जे बचे उक्त किल[10] ॥ २८ ॥
अध्व[11] वह छोरि ओर झूलातैं उदकौघ[12]३५,
अन्य पंथ उत्तरि दये मिलान भरदार३६ ॥
क्रमतें मलयकोटि३७ चंद्रपुर३८ गुप्तकासी३९,
कुंड४० तस न्हाइ१ दै२ रु व्है सिवदरस कार३ ॥
नारायनकोटि४१ रहि पुनि व्है गनेसकोटि४२,
संग भेजि झलमलपटना१ मग सुढार ॥
त्रियुगीनारायन४३के दरसन काज तहँ,
अलप सत्थ आप जाइ पूजे उक्त उपचार ॥ २९ ॥
छुट्टि करकान कीनी जत्थहु जलद[13] बहि,

१ सभा में २ एक गद्दी पर बैठने का हठ किया ३ अपने आसन पर ॥ २७ ॥ ४ वेगवाले जल के ५ इधरली तीर (इधर के किनारे) ६ रस्सि (डोरी) ७ एक की डोरी ८ मनुष्यों के समूह ने ९ झूला पर चढेहुए पुरुष १० निश्चय ॥ २८ ॥ ११ मार्ग १२ जल के समूह को ॥ २९ ॥ १३ मेघ ने.

तातैं रहि तत्थहि त्रिलोक स्वामीके सरन ॥
प्रस्थित ह्वै प्रात झलमलपटना ४४पहुँचि,
लंघे प्रात झूलाकरि अन्य स्रोत४५ आवरन ॥
मुंडकट४६ नाम पूजि गनपति मग्गमैं रु,
सैल ढिग गोरीकुंड४७ जाइरहे स्वाचरन ॥
और संगी श्रीकेदार पूजिकैं वहुरि आये,
तोलौं रहे तत्थहि निवाहत सबै नरन ॥ ३० ॥
पीछैं बुधवार४ जुत ज्येष्ठ३ वदि२ तेरसि१३पैं,
मंडे भीमआडारक४८ जाइ अपनैं मुकाम ॥
श्रीकेदारगंगा४९ बिच दूजे२ दिन१४ न्हान साधि,
लंघि स्रोत५० झूलाकरि अग्गहु क्रिया ललाम ॥
ताही दिन श्रीकेदार५१पहुँचि जथा बिधितैं,
धीरधी प्रनमि पूजे प्रभुकौं उचित धाम ॥
हो तँहँ बरफ रासि ढिगाहि हिमालयको,
ताम मरे जाइ जन सत्रह१७ प्रमिति ताम ॥ ३१ ॥
भिन्न भिन्न तामैं जन पंद्रह१५ खपत भये,
बरजत सबके न मानी तिन नैंक बात ॥
पै इक्क१ उदैपुरके रानाको सगोत्र१ पुनि,
दूजो२ बुंदीसीमगत वंसीपुरको द्विजात२ ॥
जदपि निवारे इन दोउन२ तदपि जाइ,
पानि निज जोरि तँहँ कीनो सहँ देह पात ॥
जोलौं परे दीठि तोलौं जातहि लखाये जुग२,

१ झूला से ढके हुए प्रवाह को २ अपने आचार से-अथवा अपने चरणों से (पैदल) चलकर ॥ ३० ॥ ३ धैर्य की बुद्धिवाला ४ बरफ का समूह ५ तहां ॥३१॥ ६ ब्राह्मण ७ साथ ही

कैसी बिधि जानैं कोन गरिकैं गिरत गात ॥ ३२ ॥

दोहा—इम तँहँ श्रीजित ताहि अहं, करि अर्चित केदार५१ ॥
पच्छो करिय मुकाम पुनि, आइ भीम ओडार१।५२ ॥३३॥
गिरि टहरी१ गढवाल२को, श्रीकेदार५१ सु थान ॥
दिय पच्छो मुरि दाहिनैं, चलन अग्ग चहुवान ॥३४॥
आइ भीमओडार१।५२तैं, पुनि झलमल पटना२।५३सु॥
अग्ग झूला३।५४ ऊतरे, अखिल निबाहत आसु ॥३५॥
हित मग राजाकोटि५५ व्है, धामाँकोटि५६ सु धीर ॥
कल्पानादिककोटि५७ व्है, संगिन मग क्रम सीर ॥ ३६ ॥
पुण्य गुप्तकासी५८ परसि, ओखीमठ५९ तिम आइ ॥
दरस१ आदि केदारको६०, बिरचिय जजन२ बनाइ ॥३७॥
उहाँ भोग उपहारके, प्रथित द्रम्म पंचास५० ॥
करि अंजलि[3] प्रभु भेट करि, अग्गैं प्रस्थित आसँ ॥३८॥
हुलकर खंडूनारि हुव, निपुन अहल्या१ नाम ॥
तास धर्मसाला६१ तहाँ, कीने जाइ मुकाम ॥ ३९ ॥
धव पीछैं वह पुन्य धिय, करतभई सुभ काज ॥
बिबुधालय१ ठाँठाँ बिदित, सहित सदाव्रत साज ॥४०॥
व्हाँ तैं मग तुंगेस६२व्है, बिधि क्रम भेट बिधाइ ॥
ब्रह्मनकोटी६३ व्है बहुरि, अलकनंदिका६४ आइ ॥४१॥
तिहिं झूला करि उत्तरि रु, पित्थलकोटि६५ पधारि ॥
सनि७अष्टमि८सित१सुक्र३की, किय मुकाम सुखकारि ॥४२॥
नवमि९ गरुड़गंगा६६ नदी, मज्जन करि तिहिं माग ॥

---

॥ ३२ ॥ १उस दिन ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ २ पूजन ॥ ३७ ॥ ३ हाथ जोड़कर ४ गमन हुआ (किया) ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ५ पति के पीछे देवचित्र बुद्धिवाला ७ मंदिर ॥ ४० ॥ ४१ ॥ ८ ज्येष्ठ सुदि ॥ ४२ ॥

व्है जोसीमठ६७ जात हुव, प्रविदित विष्णुप्रयाग ॥४३॥
अलकनंदिका६८ उत्तरे, पुनि झूलाकरि पार ॥
अग्ग स्रोत लंघे उभय२, ध्रुव छुरिका१।६९ असिधार२।७०
सित१ तेरसि१३ गुरु५ शुक्र३व्है, कल्यानादिककोटि७० ॥
अलकनंदिका७१ उत्तरे, जँहँ पुनि झूलाजोटि ॥ ४५ ॥
वाहि१३ दिवस संध्या समय, विकिरव१ रु जजिर२ बदरीस ॥
तँहँ किय पंच मुकाम तब, श्रीप्रभु धारत सीस ॥ ४६ ॥
आर३ द्वितीया२ सुचि४ असित, पच्छो करि प्रस्थान ॥
कल्यानादिक कोटि१।७२ किय, मुरतहु प्रथम१ मिलान४७
षट्पात्-असित१ तीज३ करि अप्प पंडकेश्वर२।७३ पूजादिक ॥
मग जोसीमठ३।७४ बलि गुलाबकोटी४।७५ सुभ बादिक ॥
व्है पीपलकोटि५।७६ हृदगरुड़गंगा६।७७ व्है संगत ॥
बैरागीकोटि७।७८ बलि होइ पँद्धति अप्रतिहत ॥
रहि प्रात लंघि भागीरथिय८।७९करन प्रयाग९।८०हु न्हान करि॥
शिवकोटि१०।८१होइ लंघिय सहज श्रीजित राजा बाग सरि॥४८॥
दोहा-देवीमहड़ा११।८२ गिरि दुगम, क्रम मग चढि चउ४कोस ॥
सुचि४ बदि२ चउदसि१४श्रीनगर१२।८३, आयो बहुरि अदोस४९
मिलि पहिलैं तस महिप सन, आये पुनि पँटभौन ॥
महमानी किन्नी महिप, दूजे२दिन सहसैन ॥ ५० ॥
सित प्रतिपद१ नृपनिज सदन, बिच आराम बुलाइ ॥
महमानी पुनि किय मुदित, अँह तीजे३ उमँगाइ ॥ ५१ ॥
चोथे४ अह व्हाँतैं चढि रु, रानीबाग१३।८४ पधारि ॥

॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १ ज्येष्ठ सुदि ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ २मंगलचार ३ आषाढ वदि ॥ ४७ ॥ ४ मार्ग में ५ विना रुकावट ६ चलकर ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ ७ डेरों में ८ सेना सहित ॥ ५० ॥ ९ बाग में १० तीसरे दिन ॥ ५१ ॥

देवप्रयाग१४।८५ मुकाम दुव२, स्नान१ दान२ बिधि सारि॥५२॥
रहिय बहुरि भागीरथि१५।८६प, उत्तरि झोला आप ॥
राजखाल१६।८७ बिश्राम रचि, पंचमि५ सित१ दिन पाप ॥५३॥
करि ह्वाँ तैं दरकुंच क्रम, सुचि४ नवमी९ सित१ सत्थ ॥
हृषीकेश१७।८८ आये हुलसि, त्यक्त मिले सब सत्थ ॥५४॥
रच्छक जन१ हय२ रथ३ करभ४, जीवत रक्खे जत्थ ॥
तहाँ पहुँचि लै संग तिन्ह, मंडिय गमन समत्थ ॥ ५५ ॥

॥ षट्पात् ॥

सुचि४ दसमी१० पक्ख सित१ कुंच श्रीजित ह्वाँ तैं किय ॥
गंगालक्करघाँट गैल पटगृह पठ्ठाविय ॥
गंगाद्वार१८।८९हि गमन अप्प करि सुरि तँहँ आयउ ॥
बारसि१२ न्हाइ विधेय श्राद्ध कनखल१९।९० सद्धायउ ॥
कड़खड़ीप२०।९१ग्राम विश्राम करि लक्कर घाँट२१।९२निवास लहि
सुचि मास विसद१ चउदसि१४ समय गंगा२२।९३ लंघिय नावगहि५६

इक्क१ पोत उत्तरत उहाँ बारह१२ लग्गे अह ॥
अधिक उपद्रव इक्खि तजिय पद्धति पहिली तंह ॥
सित१ सावन५ सप्तमि७य सत्थ गंगा२२।९३ उत्तारि सब ॥
आइ ग्राम आहार२३।९४ अप्प मंडिय सुकाम अब॥
दरकुंच बिसद१ एकादसि११प आइ गुंडवारी२४।९[illegible] ॥
उत्तरे स्रोत जमुना२५।९६ उचित जथा तँरंड निवा[illegible]॥
करि ह्वाँ तैं दरकुंच हाइ कामाँ२६।९७ बिसवा२७।[illegible]
खोसा२८।९९ नामक दंग पाइ इतिमुख निवास[illegible]
निवसिनिवाई२९।१००नैरटोंक३०।१०१तिमसोनत्र[illegible]

[illegible]।१२॥ १ शनिवार ॥२३॥२ छोड़ा हुआ साथ ॥ ५४॥ [illegible]
[illegible] दिन ६ पहिया मार्ग छोड़दिया ७ नाव से ॥ [illegible]

अष्टमि८ भद्दव६ असित२ चढिय व्हाँतैं न मग्ग चिकि ॥
सरदारसिंह नारव नगर३२।१०३ उनियारापति करि अरज॥
पटु कियउ रत्ति रक्खन प्रसभ गदि स्वगेह पावन गरज५८
घनैं हठन हुव२ घटिय अप्प रहि नेगर३३।१०३नगर इम॥
उपदा² बिच सस्त्र इक१ तुपक१रक्खि रु श्रीजित तिम॥
महमानी न करन मनाइ व्हाँतैं इत हंक्किय ॥
जात रत्ति इक१ जाम आइ दगपुर३३।१०४ रहि आंकिय॥
दरकुंच असित२नवमी९दिवस हुवलानाँ३४।१०५मग करि विदित॥
आयउ स्वकीय आश्रम३५।१०६इहाँइम श्रीजित अतिपुराय इत५९

॥ दोहा ॥

या जात्रा बिच जे उदित, गिरि१ तीरथ२ पुर३ ग्राम४ ॥
समुझहु ते मग्ग चिन्ह सब, कहुँ कहुँ कथित मुकाम॥६०॥
इम सुर धृति१८३३ सक आगमन, जत्ता उत्तर४।७ जाइ ॥
बदरीस१हिं जजि भद्द६ बदि२, आश्रम पहुँचिय आइ ॥६१॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टमराशौ विष्णुसिं चरित्रे मरहट्टाङ्गरेजसहायदिल्लीन्द्रालमशाहरुहिल्लाक्रान्तप्रस्तरदुर्गादिविजयनविजितामलाधीशलखनऊपतितदङ्गजासंग्रहणम् १ नवाव रतकालचकरिकापहर्तृरुहिल्लसुताहनन २ भरतपुरजट्टयवनरणाकरण

॥५८॥ ... र नामक नगर में २ नजराने में ३ नैणवा नगर में ॥ ५९ ॥ ४ मार्ग... ... हैं अर्थात् ये सब मुकाम नहीं हैं; कहीं कहीं पर मुकाम कहे हैं ... ... ६ पूजन करके ॥ ६१ ॥

महमानी ... ... महाचम्पू के उत्तरायण के अष्टमराशिमें, विष्णुसिंहके चरित्र चौथे४ ... ... अंगरेजों के बल से दिल्ली के बादशाह, शाहआलम का रुहि- ॥ ४३ ॥ ४८ ॥ ... ...ादि विजय करना और लखनेऊ के नवाव का आमिला ... ... उसकी कन्या को लेना१ रतकाल में उस कन्या का नवा- ॥ ५० ॥ ६ ... ... १ और नवाव का उस कन्या को मारना २ भरतपुर के जाट

जट्टाहृतडीघपुररुहिल्लशान्त्रिसंगरपलायन ३ जयपुरागतजसवन्तराव-बाउलाभृत्यत्वहेतुदर्शननानकमतानुयायिसिक्खपञ्चनदजनपदग्रहणजट्टरुहिल्लदिल्लीदेशलुण्टन ४ श्रीजिदुत्तरदिक्तीर्थयात्रानन्तरबुन्द्यागमनं षष्ठो मयूखः ॥ ६ ॥ आदितः ॥ ३५६ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

श्रीजित१९८ प्रस्थित जाहि सक, रुचि बदरीबन राह ॥
सुर धृति१८३३सम्मित ताहिसक, बन्याप्रथम१नृप ब्याह॥१॥
प्रथम कृत्य श्रीजित१९८ प्रथित, सबविधि पुब्ब सधाइ ॥
चलिय अप्प बदरीस चहि, सबन उचित समुझाइ ॥ २ ॥
सुभट भवानीसिंह१ सह, सचिव सुरूप सुखराम२ ॥
पीछैं सन महिपालको, आरंभिय उपयाम² ॥ ३ ॥
कोटा१दिक भ्रातन कलित, हुव उपदा ब्यवहार ॥
सिसु नृप संग बरात सजि, किय प्रयान मह कार ॥ ४ ॥
सजि पत्ते लै भट१ सचिव२, बीकानैर बरात ॥
ससिसुत४ तेरसि१३ सुक्र३ सित१, सधिय लग्न सुहात॥५॥

॥ घनाक्षरी ॥

बयमैं चतुर्थ४ अब्द अंतर कुमार बर,

---

और यवनों का युद्ध होना और रुहिल्ले का जाट से डीघपुर लेना और शांति-शाह के युद्ध में रुहिल्ले का भागना ३ जसवन्तराव बाउला के जयपुर में आकर नौकर रहने का कारण दिखाना और नानकपंथी सिक्खों का पंजाब लेना तथा रुहिल्ले और जाटों का दिल्ली के देश में लूट मार करना ४ श्रीजित् (उम्मेदसिंह) का उत्तर दिशा की तीर्थ यात्रा करके पीछे बुन्दी में आने का छटा ६ मयूख समाप्त हुआ॥६॥ और आदि से तीन सौ छप्पन ३५६ मयूख हुए॥

१ बुन्दी के राजा विष्णुसिंह का ॥ १ ॥ २ ॥ २ विवाह ॥ ३ ॥ ३ प्रास ४ उत्सव का कार्य ॥ ४ ॥ ५ बुधवार ६ ज्येष्ठ सुदि ॥ ५ ॥

